वे अपनी प्रकृतिको सब अवस्थामें देखते रहते हैं। जो अपनी प्रकृतिको सम्यक् रूपसे देखता रहे और अपनी प्रकृतिको वशमें रखे वही यथार्थमें पुरुष कहाता है। अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड प्रसव करनेवाली महामाया जगदीश्वरके अधीन रहकर सृष्टि स्थिति और लय कार्य करती है इस कारण परमात्मा परम पुरुष कहाते हैं। जिस अवस्थामें भगवान्के सच्चिदानन्दमय अद्वितीय स्वभावका त्याग होता है वहीं से कर्मकी उत्पत्ति होती है। कर्म ही ब्रह्माण्ड और पिण्डकी सृष्टि स्थिति और लयका कारण है। इस कारण किसी किसी धर्ममतमें कर्मको ही जगत्का कर्त्ता करके माना है। दूसरी ओर त्रिगुणात्मक और पञ्चभूतात्मक जगत भगवान्का अधिभूत रूप कहाता है। समष्टिरूपसे वही विराट् कहाता है। और प्रत्येक पिण्डमें भगवान्की जो चेतन सत्ता है वही अधियज्ञ कहाता है। श्रीगीतोपनिषद्में कहा है—

अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्म उच्यते।
भूतभावोद्भवकरः विसर्गः कर्मसंज्ञितः॥
अधिभूतः क्षरोभावः पुरुषश्चाधिदैवतम्।
अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृताम्वर!

यही निर्विकल्प समाधिसे जानने योग्य श्रीभगवान्का समाधि-गम्य भाव है।

---

( ३ )

## भगवान्का ध्यान योग।

वेद और शास्त्रोंके अनुसार सर्वव्यापक, निर्गुण, निराकार वाक् और मनसे अतीत भगवान्के रूपको योगी और साधकगण चार प्रकारसे ध्यान करते हैं। इसी कारण योग साधनके अनुसार चार प्रकारकी ध्यानप्रणाली विहित है। प्रथम ध्यान प्रणालीका नाम स्थूल ध्यान है। यथा भगवान् विष्णु, भगवान् शिव, भगवान् गणपति, भगवान् सूर्य, और भगवती देवीके अनेक ध्यान। भगवान् राम, भगवान् कृष्ण भगवान् नृसिंह आदि अवतार मूर्तियोंके ध्यान और इसी प्रकार नाना देव देवियोंके ध्यान, ये सब स्थूल ध्यानके अन्तर्गत हैं। दूसरी ध्यान-प्रणालीका नाम ज्योतिर्ध्यान है। ज्ञानमय ज्योतिः स्वरूप श्रीभगवान्को जब ज्योतिः कल्पना द्वारा ध्यान किया जाता है तो उसको ज्योतिर्ध्यान कहते हैं। जैसे स्थूल ध्यान मूर्ति कल्पना द्वारा किया जाता है वैसे ही ज्योतिर्ध्यान ज्योतिः कल्पना द्वारा किया जाता है। तीसरी ध्यान-प्रणालीका नाम विन्दुध्यान है। विन्दुध्यानमें

ण्डलके संरक्षकों और सब श्रेणीके सभ्य महोदयोंको विना मूल्य भेजा जायगा। इसके अतिरिक्त भारत द्वीपकी सनातनधर्मप्रचारक धर्मसभाओं और सनातनधर्मशिक्षा विस्तारक शिक्षालयोंको भी यह विशेषाङ्क विना मूल्य भेजा जायगा।

× × × × ×

श्रीमान् धर्मालङ्कार सर मन्मथनाथ मुकर्जी Kt. भूतपूर्व चीफ जस्टिस कलकत्ता हाईकोर्ट और भूतपूर्व ला-मेम्बर ( गवर्नमेंट आफ इण्डिया ) महोदयके निरीक्षकत्वमें श्रीभारतधर्म-महामण्डल प्रधानकार्यालयके सब कार्य होते हैं। उनके सभापतित्वमें तारीख १३ जनवरी १९४० ई० को श्रीमहामण्डलभवन बनारसमें महामण्डलकी अखिल भारतवर्षीय-मन्त्रीसभाकी एक विशेष बैठक हुई थी। मीटिङ्ग बड़ी सफलताके साथ हुई। अनेक योग्य व्यक्तियोंने मन्त्रिसभामें योग दिया। तीन सब कमिटियाँ बनाई गई। एक कमिटी धनके प्रबन्धके लिये, दूसरी कमिटी महामण्डलके अलग-अलग कार्य विभागोंके संस्कारके लिये और तीसरी कमिटी वर्तमान देशकाल-पात्रके अनुसार महामण्डलके रजिस्टर्ड नियमों तथा उपनियमोंमें यथावश्यक न्यूनाधिक करनेके लिये।

× × × × ×

२ री फरवरी सन् १९४० को मन्त्रिसभाकी बैठकमें अनेक आवश्यक मन्तव्य सर्वसम्मतिसे स्वीकृत हुए हैं। उनमेंसे निम्नलिखित मन्तव्य सनातनधर्मियोंके ध्यान देने योग्य हैं—

( १ ) पहले वर्षों में महामण्डल कार्यालयकी चेष्टासे कई रेलवे कम्पनियोंने महामण्डलकी उपदेशकमण्डलीके लिये कुछ रियायतके साथ किराया लेनेका सुभीता कर दिया था। अतः सर्वसम्मतिसे निश्चय हुआ कि इस समय भी उसी व्यवस्थाके अनुसार सब रेलवे कम्पनियोंको और गवर्नमेंटके रेलवे बोर्डको लिखा जाय और नियमित तौर पर पत्राचार करके यह सुभीता प्राप्त किया जाय, जिससे महामण्डलके धर्मप्रचार विभाग और विश्वविद्यालय-विभागको काफी मदद मिले।

( २ ) देशकालकी परिस्थितिसे यह आवश्यक हो गया है कि सनातनधर्मकी सुरक्षाके लिये महामण्डलके ९० ब नियमके अनुसार 'स्वयंसेवक' दल विभागकी उन्नति की जाय। अतः सर्वसम्मतिसे निश्चय हुआ कि जबतक प्रधान-कार्यालय निजका स्वयंसेवक दल स्थापित करनेमें समर्थ न हो, तब तक वह देशके ऐसे स्वयंसेवकदलोंको धार्मिक जुलूसों, मन्दिरों, तीर्थस्थानों, यात्रियों इत्यादिकी

सुरक्षाके लिये जितनी सहायता सम्भव हो करे। यह भी निश्चय हुआ कि, प्रचार विभागके सेक्रेटरी प्रधान कार्यालयसे सम्बद्ध स्वयंसेवक-दलकी व्यवस्थाके लिये शीघ्र ही एक योजना बनाकर कार्यकारिणीसभामें पेश करें।

( ३ ) जबसे भारतवर्षको प्रान्तीय शासनमें स्वतन्त्रता मिली है, तबसे धारा-सभाओंमें सनातनधर्म के विरुद्ध अनेक नये नये कानूनोंका निर्माण हुआ है और सनातनधर्मके गूढ़ वैज्ञानिक रहस्योंको समझाकर ऐसे विनाशकारी कानूनोंको बनानेसे रोकनेका प्रयत्न प्रायः निष्फल हुआ है और हिन्दुओंकी संस्कृति रीति रिवाज भाषा एवं धर्मकी सुरक्षा तब तक होना प्रायः असम्भव है, जबतक कि प्रान्तीय धारा-सभाओंमें सनातनधर्म और हिन्दू-संस्कृतिकी रक्षाके लिये कटिबद्ध सदस्य न भेजे जाँय। अतः निश्चय हुआ कि यह अखिल-भारतवर्षीय संस्था, हिन्दूमहासभासे सहयोग करते हुए अपने प्रान्तीय और स्थानीय-शाखा-सभाओंके द्वारा अनुरोधपूर्वक आगामी चुनावमें ऐसे सनातनी हिन्दुओंको वोट दिलवानेका पूर्ण प्रयत्न करे जो इस प्रकारके विनाशकारी आक्रमणोंसे सनातनियोंकी सर्वविधिसे रक्षा करनेको उद्यत हों। इसी सम्बन्धमें यह भी निश्चय हुआ कि सनातनधर्म और संस्कृतिकी रक्षाके निमित्त हिन्दू महासभासे पत्राचार किया जाय।

( ४ ) भारतभूषण धर्मालंकार रायबहादुर श्रीमान् बाबू विक्रमाजीतसिंह के प्रस्तावानुसार यह निश्चय हुआ कि महामण्डल प्रचारविभाग के मंत्री ऐसी व्यवस्था करें कि प्रतिदिन ५ से ६ बजे तक संध्या को धार्मिक व्याख्यान कथा प्रवचन आदि महामण्डल की ओरसे बनारसमें तथा अन्य केन्द्रोंमें जो महामंडल से सहयोग करना चाहें, हुआ करे। प्रत्येक प्रान्तके सनातनी नेताओंसे इस विषयमें महामण्डल पत्राचार करके परामर्श प्राप्त करे कि उनके प्रान्तमें यह कार्य किस प्रकार आरम्भ किया जावे। जहाँ जहाँ यह शुभ कार्य आरंभ हो उन स्थानों की सूची प्रधान कार्यालय में रहनी चाहिये। व्याख्यान दाताओं को मार्ग-व्यय के अतिरिक्त और कुछ नहीं दिया जायगा।

( ५ ) धार्मिकाध्यात्मिक-संस्कृतविश्वविद्यालय की उन्नतिके लिये सर्वसम्मतिसे निश्चय हुआ कि मंत्री विश्वविद्यालय को उचित है कि भारतवर्षके हिन्दी स्कूल तथा संस्कृतके पाठशालाओंसे पत्राचार करके उनको सम्बन्धित करने का उद्योग करें।

---

# धर्मशिक्षाके सुगम उपाय।

हिन्दू भाई और बहनोंसे विनीत निवेदन।

## ( आवश्यकता )

धर्मशिक्षा और धर्मप्रचारके अभावसे धर्मप्राण और जगतकी आदि गुरु हिन्दू जाति धर्मविमुख होकर निबल एवं श्रीहीन होती जा रही है। भारतखण्डमें हिन्दू नर नारियोंकी संख्या सबसे अधिक होने पर भी वर्तमान समयमें यह जाति सबसे अधिक दुर्बल और विपन्न हो गई है। कुशिक्षा और कदाचरणके प्रभावसे घरके लोग ही घरमें आग लगा रहे हैं। साम्प्रदायिक विरोध और परधर्म-विद्वेषके कारण देश भरमें अग्नि की ज्वाला जहां-तहां दिखाई दे रही है। भारतखण्डके सब प्रांतोंके ही पुरुष और स्त्री स्वधर्म को, परलोक को और अपनी आध्यात्मिक-उन्नति को भूल करके केवल इन्द्रियसेवा, अर्थ और कामके पीछे चारों ओर दौड़ते हुए दिखाई पड़ते हैं। करोड़ों वर्षों से आदि शिक्षित आर्यजातिने अपने जिस महत्त्वकी रक्षा की है, वह जाति वर्तमान समयमें घोर स्वार्थ-परताके कारण संकुचित हृदय होकर उस गौरवको भूलते जा रहे हैं। इन सब विपत्तियोंका एक मात्र कारण धर्मप्रचार और धर्मशिक्षाका अभाव ही है। इस कारण किसी सुगम और नवीन उपायद्वारा देशभरमें बालक बालिकाओंको और हिन्दूओंके घर-घरमें नरनारियोंको धर्मशिक्षा देने और दिलानेकी अत्यन्त आवश्यकता है।

## ( धन बल और लोकबलका अभाव )

देशकी साधारण प्रजा अति दरिद्र हो गई है। और देशके धनी मानी व्यक्ति-गण कुशिक्षा और अज्ञानके कारण सात्त्विक दान करना भूल गए हैं। इन विपत्तियोंके कारण धर्मप्रचार और धर्मशिक्षा जैसे महान् पुण्यकार्यके लिये न धन मिलता है न धर्मके निमित्त स्वार्थत्यागी व्यक्ति ही मिलते हैं। फलतः इस समय सुकौशल पूर्ण उपाय द्वारा ऐसा प्रयोग करना उचित है कि जिससे अपने आप ही कार्यक्षेत्रमें धनकी भी प्राप्ति हो सके और धर्मसेवा करनेवाले व्यक्ति भी मिल सकें।

## ( प्रथम उपाय )

धर्मप्रचार और धर्मशिक्षाके निमित्त सबसे स्थायी सुगम और प्रथम उपाय यह सोचा गया है कि कमसे कम बीस या २४ छोटी-छोटी धर्मपुस्तिकाएँ ऐसी तैयारकी जायँ जो भारत खण्डके सब प्रान्तोंकी भाषामें अनुवादित होकर

प्रत्येक गृहस्थको विना मूल्यमें पहुँच सके। वे सब पुस्तिकाएँ इस प्रकारकी होवें कि जिससे गृहस्थके बालक-बालिकाओंको बाल्यावस्थासे ही धर्मशिक्षा देनेमें सहायक होवें और गृहस्थके नरनारीमात्रको साधारण धर्मशिक्षा देनेमें पथ प्रदर्शन कर सकें। इस समय तक निम्नलिखित १४ चौदह पुस्तकें योग्य व्यक्ति द्वारा तैयार हो गई हैं। उनमें ११ पुस्तकें छप गई हैं, शेष छपती हैं। यथा—( १ ) आर्य-महिलाप्रश्नोत्तरी ( २ ) कन्याशिक्षा-सोपान ( ३ ) सरलपूजारीति ( ४ ) धर्म-शिक्षाकी अपील ( ५ ) बालक-बालिकाओंको धर्मशिक्षा देनेकी रीति ( ६ ) गायत्री मन्त्रकी टीका ( ७ ) परलोक प्रश्नोत्तरी ( ८ ) सदाचार प्रश्नोत्तरी ( ९ ) तीर्थ देवपूजनरहस्य प्रश्नोत्तरी (१०) सरल साधनप्रश्नोत्तरी (११) पथप्रदर्शकपुस्तक (१२) धर्माधर्मप्रश्नोत्तरी ( १३ ) स्तुतिमाला (१४) सर्वधर्मसमन्वय।

## ( दूसरा उपाय। )

दूसरा उपाय यह सोचा गया है कि भारत द्वीप के सब प्रान्तों में गृहस्थों को श्रीभारतधर्ममहामण्डलान्तर्गत विश्वविद्यालयका सदस्य बनाकर उनको सम्बन्धयुक्त किया जाय। प्रत्येक गृहस्थ केवल एक बार १) एक रुपया चन्दा देनेसे अखिल भारत वर्षीय इस विश्वविद्यालयका जीवन भरके लिये सदस्य हो सकेगा। उनको मेम्बरी का एक सुन्दर छपा हुआ मानपत्र दिया जायगा। और उनके घरमें धर्मशिक्षा विस्तारके लिये ऊपर लिखित पुस्तिकाओंमें से कमसे कम ८।१० पुस्तिकायें विना मूल्य दी जायेंगी। उनसे एक प्रतिज्ञाका फार्म भराया जायगा कि वे नियमितरूपसे अपने बालक-बालिकाओंको बाल्यावस्थासे ही धर्मशिक्षा देंगे। विशेषता यह है कि प्रत्येक गृहस्थ केवल १) एक रुपया एक बार देनेसे इस विश्वविद्यालयका सहयोगी सभ्य हो जायगा; साथ ही साथ उनको कमसे कम ८।१० उत्तम धर्म-पुस्तिकायें विना मूल्य और एक मानपत्र मिल जायगा। इस सुगम नियमके द्वारा भारतद्वीपके सब प्रान्तोंमें इस विश्वविद्यालयके हजारों मेम्बर सुगमतासे बन सकेंगे और लाभवान होकर श्रीमहामण्डल का बल बढ़ा सकेंगे, और अपने अपने घरमें बालक-बालिकाओंको धर्मशिक्षा देकर उनका जीवन धन्य करेंगे। इस प्रकारसे महामण्डलके इस विभाग का कुछ खर्च भी निकल आयेगा और उसकी मेम्बरोंकी संख्या भी यथेष्ट रूपसे बढ़ सकेगी। साथही साथ इस विभागमें काम करने वाले अनेक धर्मसेवकों का पालन भी हो सकेगा। यदि सनातनी हिन्दू भाई बहनों की सहयोगिता महामण्डल को प्राप्त होगी और प्रबन्ध भी ठीक किया जायगा तो २६ करोड़ हिन्दुओं में से

महामण्डलके लाखों मेम्बर हो जाना कोई बड़ी बात नहीं है। श्रीभगवान् हम सबको संघशक्ति बढ़ानेके लिये सुबुद्धि देवें।

---

## महामण्डलकी आर्थिक अवस्था।

हिन्दू जाति की एकमात्र अद्वितीय धर्म सभा श्रीभारतधर्ममहामण्डलका सुचारु संचालन करनेके लिये संस्थापक महोदयने करीब २५ हजार रुपये सालके दानपत्र संग्रह किये थे। महामण्डलका धर्मप्रचार विभाग ब्रह्मीभूत स्वामी दयानन्दजी महाराजके इसलोकसे चले जानेसे शिथिल हो गया है। जहाँ जहांसे दानपत्र मिले थे वहाँ वहाँ धर्म प्रचारका काम न होनेसे वार्षिक दानके नियमित मिलनेमें बाधा हो गई है। महामंडलके संस्थापक स्वामीजी महाराज अतिवृद्ध हो गये हैं, और जो इस धर्मप्रचारके कामको करते थे वे ब्रह्मीभूत हो गये हैं। हिन्दू समाजमें स्वार्थ रहित होकर काम करनेवालोंका बड़ा ही अभाव है। इस कारण यह बाधा उपस्थित हुई है। दानपत्रोंके अनुसार एक-चौथाई भाग भी इस समय अपने आप नहीं आता है। यदि विशेष उद्योगसे सब आने लगे तो महामंडलका अथक्लेश नहीं रह सकता है। अतः हिन्दू जातिमें निःस्वार्थ व्रतधारी सज्जनोंको इस ओर ध्यान देना उचित है। इसके अंग्रेजी अंशके देखनेसे विदित होगा कि सब सनातनधर्मियोंका ध्यान इस ओर आकृष्ट होने पर कैसा शुभकारी हो सकता है। दानपत्रके दाताओंको भी उनकी ओरके प्रान्तोंमें महामंडलके धर्मशिक्षाविभाग और धर्म प्रचार विभागकी सहायतासे बहुत कुछ लाभ पहुँच सकता है।

दूसरी ओर यदि महामण्डलके विश्वविद्यालयके सहयोगी मेम्बरोंके घर घरमें धर्मशिक्षा विस्तार करनेके लिये जो सुगम नियम बनाये गये हैं उनके अनुसार घर घरमें धार्मिक शिक्षा विस्तारके लिये यदि १) एक रुपया एक वार देनेवाले मेम्बर यथेष्ट संख्यामें संग्रह किये जायंगे तो धर्मशिक्षोपयोगी धर्मपुस्तकें बिना मूल्य बांटनेका खर्चा भी निकल आयगा; हिन्दू गृहस्थोंके घर घरमें बालक बालिकाओंको धर्मशिक्षा भी होने लगेगी; धर्मसेवा द्वारा अनेक धर्मसेवक इसी खर्चेसे पल सकेंगे और धर्म प्रचारका कार्य बहुत कुछ अग्रसर हो सकेगा, और धन क्लेश भी दूर हो जायगा। इस समय केवल सनातनधर्मियोंको रागद्वेष छोड़कर प्रमाद रहित हो परस्परमें मिलकर संघ शक्तिको बढ़ानेकी आवश्यकता है।

श्रीमहामण्डलके विश्वविद्यालय, शास्त्रप्रकाशन, और प्रचारादि विभागों की बढ़ती हुई आवश्यकताओंके लिये इस साल की ऐसी निश्चित आमदनी जो नियमित आती है पर्याप्त नहीं हो सकती है। उपयोगिता तथा लोक-प्रियताके कारण इन पवित्र कार्यविभागोंकी उन्नति और सफलता दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। धन की विशेष आवश्यकता है। अत: श्रीमहामण्डलके संरक्षकों और सब श्रेणीके सभ्य महोदयों से सविनय निवेदन है कि वे स्वजाति संगठन, देश और समाजके हितके नाते अपनी अपनी सहायता भेज कर अनुगृहीत करें।

——०——

## श्रीमहामण्डलका मानदान विभाग।

श्रीमहामण्डलका यज्ञानुष्ठान विभाग जिस प्रकार देवपूजनके विचारसे स्थापित किया गया है, उसी प्रकार श्रीमहामण्डलके मानदानविभागका कार्य नृयज्ञरूपसे मनुष्योंकी गुणपूजाके लिये स्थापित है। इस विभागसे निम्नलिखित श्रेणीके मान प्रतिवर्ष यथासम्भव दिये जाते हैं।

( १ ) धार्मिकता और धर्मकार्यों में सहायताके विचारसे राजा महाराजाओंको मानदान। ( २ ) उसी विचारसे सब श्रेणीके योग्य व्यक्तियोंको मानदान। ( ३ ) धार्मिक तथा परोपकारिणी आर्यमहिलाओंको मानदान। ( ४ ) साधारण विद्याविषयक मान। ( ५ ) संस्कृतविद्योपाधि। ( ६ ) विविध विद्योपाधि, यथा—वैद्यक, ज्यौतिष, कर्मकाण्ड आदि। ( ७ ) विशिष्ट विद्योपाधि। ( ८ ) हिन्दी विद्योपाधि। ( ९ ) पदार्थ विद्या, साइन्स और शिल्पसम्बन्धी, कृषि और उद्भिज्ज विद्योपाधि। (१०) भारतीय अन्य देश भाषाओंकी विद्योपाधि। (११) संगीत विद्योपाधि। (१२) विशेष अभिनन्दनपत्र। (१३) धर्मोपदेश सम्बन्धी—उपदेशक, महोपदेशक, और महामहोपदेशक। (१४) साधारण-मानपत्र, प्रशंसापत्र और धन्यवादपत्र।

जो स्वजातीय मान दिये जाते हैं, वे धर्माचार्य और राजन्यवर्ग एवं सब प्रान्तीय प्रतिनिधि वर्गकी ओरसे होनेके कारण इस मानदान विभागका आदर स्वजातीय पुरस्काररूपसे किया जाता है और विद्यासम्बन्धीय मानका प्रभाव यूरोप-अमेरिका जैसे सभ्य देशोंमें भी हुआ है। श्रीमहामण्डल, विद्या, साइन्स और आर्ट आदिके सम्बन्धमें मानदेनेमें धर्म और जाति का विचार नहीं रखता है।

इस मानदान विभागकी स्थापनासे सन् १९३९ के अन्त तक ३९७७ सज्जनोंको उपर्युक्त श्रेणीके मान अर्पित हुए। अबकी निम्नलिखित मान दिये गये हैं—

# धर्मोपाधि ।

| नाम पता | उपाधि |
|---|---|
| हिजहाईनेस श्रीमान् श्री लक्ष्मणसेन जी साहब बहादुर, सुन्दरनगर, सुकेत स्टेट | भारतधर्मभूषण |
| श्रीमान् दीवान बहादुर गोपाल स्वामी एयंगर सी० एस० आई०, सी० आई० ई० प्राइम मिनिस्टर, काश्मीर राज्य श्रीनगर, काश्मीर | राजधर्मालङ्कार |
| " राव रघुराजसिंहजू देव साहब, रुलिंग चीफ अलीपुरा ( सेन्ट्रल इण्डिया नवगाँव एजेन्सी ) | धर्मरत्न |
| " श्रीधरलाल भार्गव वारिस्टर अलीगढ़ | धर्मभूषण |
| " रायबहादुर सोहनलाल जी एडवोकेट अलीगढ़ | धर्मभूषण |
| " कुँवर चन्द्रसेनसाहब प्राइवेट सेक्रेटरी कोटा | धर्मभूषण |
| " सेठ चिरंजीलाल गोयनका हरपालपुर, झांसी | भक्तिभूषण |
| " ठाकुर लक्ष्मीराज सिंह, गभाना नरेश अलीगढ़ | धर्मालङ्कार |
| " रायबहादुर पं० संकटाप्रसाद बाजपेयी बी० ए० लखीमपुर | धर्मभूषण |
| " पं० ख्यालीराम द्विवेदी वैद्यराज आयुर्वेदमार्तण्ड इन्दौर | धर्मालङ्कार |
| " बाबू गिरिधरदास भार्गव, जेनरल सेक्रेटरी ब्रह्मावर्तमण्डल, कानपुर | धर्मभूषण |
| " सेठ मोहनलाल लढ़ा C/o फार्म मोहनलाल मुरलीधर, बड़ा सर्राफा इन्दौर | धर्मभूषण |
| " राय साहब सेठ हरिजीवन महोदय, चौपाटी रोड, बम्बई | धर्मभूषण |

## कुलाङ्गनामान ।

| | |
|---|---|
| श्रीमती क्षमादेवी राव, C/o डा० आर० राव०, एम० डी० २७, न्यूमारियन लाइन, फोर्ट, बम्बई | साहित्यचन्द्रिका |

| नाम–पता | उपाधि |
|---|---|
| **संस्कृतविद्योपाधि ।** | |
| श्रीमान् पं० इन्द्रलाल शास्त्री जयपुर | विद्यालङ्कार |
| श्रीमान् शास्त्री प्राणजीवन वी० जोशी कच्छी रिसर्च स्कालर गवर्नमेंट संस्कृतकालेज सरस्वतीभवन, बनारस | विद्याभूषण |
| श्रीमान् पं० मार्कण्डेयमिश्र प्रिंसिपल, श्रीमहाराणा संस्कृतकालेज (सरिसा दरभंगा) उदयपुर | महामहाध्यापक |
| श्रीमान् पं० ज्वालादत्तशर्मा, केसरौल मुरादाबाद | पण्डितभूषण |
| " राव बहादुर के० वी० रङ्गस्वामी एयंगर एम्० ए० डाइरेक्टर श्रीवेंकटेश्वर ओरियण्टल इन्स्टिट्यूट, तिरुपति (मद्रास) | विद्यावाचस्पति |
| " पं० हरिवल्लभ ठाकुर, व्याकरणाचार्य, तर्कतीर्थ हरिहराम्बा राज्य-विद्यालय अमावां जि० मुँगेर | महामहाध्यापक |
| " पं० रामदेवत्रिपाठी, बड़हरा जि० आरा | वैयाकरणभूषण |
| श्रीमान् पं० रामसकल उपाध्याय प्रधानाध्यापक, संस्कृतमहाविद्यालय आरा | विद्याभूषण |
| श्रीमान् पं० अवधेशप्रसाद द्विवेदी— काशी | विद्याभूषण |
| " पं० चन्द्रशेखरद्विवेदी व्याकरण साहित्याचार्य उदिच्य, व्यावर (राजपुताना) | विद्याभूषण |
| पं० शंकर दामोदर शर्मा पेशवे, धनराजगिरिजी हास्पिटल सोलापुर | काव्यभूषण |
| " पं० श्रीपादशास्त्री हसूरकर न्यायवेदान्तमीमांसातीर्थ पण्डितरत्न, प्रिन्सिपल संस्कृतमहाविद्यालय इन्दौर | महामहाध्यापक |
| " आनपु वेंकटरमणमूर्त्ति अप्पय राजू कोत्तपल्ली पो० तोडंगि, जि० गोदावरी | न्यायमार्तण्ड |
| " पं० मंगेशराय जी तैलंग पण्डितरत्न, दर्शनकलानिधि, विद्यावाचस्पति जि० कारवार, बम्बई | विद्यावारिधि |
| श्रीमान् पं० ईश्वरनाथ झा, व्याकरणसाहित्याचार्य, अध्यापक संस्कृतकालेज नवानी पो० तमोरिया दरभंगा | वैयाकरणभूषण |

| नाम और पता | उपाधि |
|---|---|
| श्री स्वामी भास्करानन्द भारती, विष्णुपुरमठ, देव जि० गया | विद्याभूषण |
| श्रीमान् गलगली रामाचार्य "मधुरवाणी" सम्पादक, बेलगाँव | संस्कृतसाहित्यरत्न |
| श्रीमान् वुर्ली श्रीनिवासाचार्य "मधुरवाणी" सं० सम्पादक, बेलगाँव | संस्कृतसाहित्यभूषण |
| श्रीमान पं० मुकुन्दराम शास्त्री श्री सनातनधर्म प्रतापसभा श्रीनगर काश्मीर | विद्यावारिधि |
| श्रीमान् देवता श्रीधरलालजी ठाकर, राजगुरु, कोटा | विद्याभूषण |
| श्रीमान् पं० धनेशदत्त मिश्र काव्यतीर्थसाहित्याचार्य, परियन रोड, दानापुर कैंट, पटना | साहित्यभूषण |
| श्रीमान् शास्त्री वसन्तराम हरिकृष्ण जी अहमदाबाद | शास्त्रविशारद |
| श्रीमान् पं० रामस्वरूप शास्त्री संस्कृत प्रोफेसर यूनिवर्सिटी, अलीगढ़ | विद्याभूषण |

## विविधविद्योपाधि ।

| | |
|---|---|
| श्रीमान् पं० गोरखनाथ पाण्डेय वैद्य, माधोपुर पो० जामोबाजार जि० सारन | वैद्यभूषण |
| श्रीमान् पं० मोतीराम ( कल्याण जी शास्त्री ) बेलजी सारस्वत पुजामणिजी का माला, बम्बई | वेदान्तभूषण |
| श्रीमान् पं० गयाप्रसादमिश्र पो० दियरा स्टेट जिला—सुलतानपुर | ज्योतिर्भूषण |
| श्रीमान् पं० श्रीविष्णुकान्त झा चौहटा, बांकीपुर ( पटना ) | ज्यौतिषरत्न |
| श्रीमान् पं० जगन्नाथशर्मा मु० चरनालथल पो० कोटफला, पटियाला स्टेट | वैद्यभूषण |
| श्रीमान् पं० दीपनारायण पाण्डेय ज्योतिषी, गोरखपुर, मु० परसियां कुरइ पो० बरहज | दैवज्ञभूषण |
| श्रीमान् पं० विश्वनाथ द्विवेदी, भवानीछापर पो० परोहा गोरखपुर | दैवज्ञभूषण |

| नाम-पता | उपाधि |
|---|---|
| श्रीमान् पं० महादेवमिश्र राजवैद्य चौक, पटना सिटी | आयुर्वेदभूषण |
| श्रीमान् पं० नरसिंह भट्ट ३९९, परकालदत्त स्ट्रीट कृष्णविलास अग्रहार मैसूर | वेदशास्त्री |
| श्रीमान् पं० बालकृष्णपाठक, राजज्योतिषी, अलीपुरा सेंट्रल इण्डिया, (नवगाँव एजेन्सी) | ज्योतिर्विशारद |
| ज्योतिर्विद् वृन्दाबन माणिकलाल जी अहमदाबाद | ज्योतिर्विशारद |
| श्रीमान् पं० भागवतप्रसादमिश्र दखिनेर, पो० पैरा जि० गया | वैद्यभूषण |
| श्रीमान् वैद्यराज हरिप्रसाद महाशंकर पंड्या ओंकार औषधालय, खाडियागेट अहमदाबाद | वैद्यरत्न |
| " वैद्यरत्न माधव प्रसाद नारायण शंकरशास्त्री स्वामी नारायण के मन्दिरके पास अहमदाबाद | आयुर्वेदरत्न |
| " रसायनाचार्य उमिया शंकर मोतीराम रावल धन लक्ष्मी सोसाइटी मनीनगर अमदाबाद | भिषक्शिरोमणि |
| " वैद्य चुन्नीलाल रेवाशंकर, आरोग्य औषधालय बड़ौदा | वैद्यरत्न |
| श्रीमान् जयराम शर्मा उकर्डा व्यास, कच्छ कोठारा | याज्ञिकभूषण |
| श्रीमान् पं० अपशंकर वामनाचार्य नील ग्राम हैदराबाद डेक्कन | आयुर्वेदविशारद |
| श्रीमान् रामचन्द्र काक काश्मीर | पुरातत्त्वविशारद |
| श्रीमान् डाक्टर कुलभूषण, हेल्थआफिसर काश्मीर | साहित्यालङ्कार |
| " पं० रामचन्द्र शर्मा मु० साहुकारा जिला पीलीभीत यू० पी० | महोपदेशक |
| " पं० शंभुनाथ द्विवेदी काशी | वैद्यभूषण |
| ए० एस० कृष्णराव एम० ए० प्रोफेसर ऊंगोला कालेज, मद्रास | दर्शनालङ्कार |

| नाम-पता | उपाधि |
|---|---|
| श्रीमान् पं० रामदत्त भारद्वाज एम० ए० एल० एल० बी० ए० यू० पी० हाईस्कूल कासगँज | दर्शनभूषण |
| श्रीमान् मनुभाई चन्द्र विद्यानन्द सोलीसीटर बम्बई ४ | शास्त्रविशारद |
| श्रीमान् श्रीनटवरलाल इच्छा राम देसाई बी० ए० सम्पादक—"गुजराती" बम्बई | साहित्यरत्न |
| श्रीमान् पं० अम्बिकादत्त उपाध्याय एम० ए० अध्यापक, सेन्ट्रल हिन्दूस्कूल बनारस | साहित्यरत्न |
| श्रीमान् पं० नारायण शर्मा शुक्ल अहमदाबाद | भिषग्भूषण |
| पं० तारादत्त राजज्यौतिषी राजकुमार गुरु रियासत जुब्बल ( शिमला ) | ज्यौतिषालङ्कार |
| श्रीमान् पं० गणेशचन्द्र चौधरी कविभूषण शिक्षाश्रम, तिलुड़ी बाँकुरा | आयुर्वेदालङ्कार |
| श्रीमान् रायबहादुर डाक्टर एस० के० मुकर्जी एम० बी० एम० आर० सी० पी० इन्दौर | भिषक्सुधाकर |
| श्रीमान् सेठ विश्वम्भर माहेश्वरी माहेश्वरी होम, नेपियन सी रोड, बम्बई | विशेष मानपत्र |
| श्रीमान् पं० जुगत रामजी वैद्य— माहेश्वरी होम, नेपियन सी रोड, बम्बई | " |
| श्रीमान् पं० मोहनलाल जगन्नाथशास्त्री, मुहल्ला—१०९, कालावाड़ी कानजी खेमजीकी चाल सेकेण्ड | ज्योतिर्भूषण |

## श्रीमहामंडल-उपदेशक-महाविद्यालय।

यह महाविद्यालय श्रीमहामंडल भवन जगतगंजमें स्थापित है। छात्रनिवास भी विद्यालयसे सम्बन्धित है। कुछ विद्यार्थियोंको अन्न मिलता है और योग्यताके अनुसार छात्रवृत्ति भी देनेका प्रबन्ध है। यह वह विद्यालय है जिससे अनेक उपदेशक महोपदेशक और महामहोपदेशक बनकर विद्वान्गण भारतवर्षभरमें धर्म सेवा कर रहे हैं। धर्मव्याख्यान की शैली, शास्त्रार्थ की शैली, कथाबाचने की शैली, शंका समाधान की शैली, तुलनात्मक दर्शनशास्त्र और धर्मविचार आदि अनेक विषय इस महाविद्यालय में सिखाये जाते हैं।

# समाजसंस्कार।

सामाजिक संस्कार की आवश्यकता सदा रहती है। परन्तु सनातनधर्मियोंके समाज-विज्ञानके अनुकूल जो संस्कार किया जायगा वही हिन्दू समाजके लिये हितकारी होगा और हिन्दू समाज विज्ञान ( Hindu Sociology ) के विरुद्ध जो सामाजिक संस्कार किया जायगा उससे हिन्दू समाज का कल्याण नहीं हो सकेगा। देश, काल और पात्रके अनुसार और जो कुछ त्रुटि हुई हो उसको देखकर हिन्दुओं की सामाजिक व्यवस्थामें और हिन्दुओंके आचरणमें यथा-आवश्यक संस्कार किया जा सकता है; परन्तु वह संस्कार सनातन धर्मियोंके वेद और शास्त्रों की आज्ञाके विरुद्ध और हिन्दुओंके समाजविज्ञानसे विरुद्ध होना कदापि मंगलकारी नहीं होगा। आजकलके हिन्दू-समाजके सुधारकों को हिन्दुओंके सामाजिक संस्कार करते समय इन सिद्धान्तों पर ध्यान रखना परम आवश्यक है। जो सामाजिक संस्कार हिन्दुओं की मौलिकता को नष्ट करता हो वह उपादेय नहीं है। शास्त्रोंने कहा है—आचारमूला जातिः स्यात् आचारः शास्त्रमूलकः।

× × × ×

पितरों का श्राद्ध करना हिन्दू जातिके लिये प्रधान कर्तव्य कर्म है। श्राद्धके द्वारा परलोकगामी आत्मा को तो सहायता और शान्ति मिलती ही है, श्राद्ध करने वालों को भी धर्म की प्राप्ति होती है और उनके कुलके लोगों का कल्याण होता है। शास्त्रों की यह आज्ञा है कि श्राद्धमें श्राद्धकर्त्ताके चित्त की श्रद्धा ही प्रधान मानी जाती है। श्रद्धा रहित श्राद्ध का फल नहीं मिलता है। दूसरी ओर श्राद्ध कर्ममें धन खर्च की विशेष आवश्यकता शास्त्रों ने नहीं बताई है। जहाँ ब्राह्मण-भोजन कराना बताया है वहाँ केवल एक या पाँच शास्त्रज्ञ और वेदज्ञ ब्राह्मणको भोजन कराना ही प्रसिद्ध माना गया है। अब इनदिनों उत्तर भारतके बहुत स्थानोंमें, राजपूतानेमें, मालवा प्रान्तमें और मध्य भारतमें ऐसी कुप्रथा चली है कि जिनके खाने का भी ठिकाना नहीं है वे समाज की कुरीतिके अनुसार लाचार होकर अपने जेवर, वर्तन और मकान तक गिरवी रख कर श्राद्धमें व्यर्थ खर्च करते हैं। समाजके नेताओं का यह कर्तव्य है कि ऐसी सामाजिक कुरीतियों को दूरकर समाजका संस्कार करें।

## विशेष निवेदन।

श्रीभारतधर्ममहामंडल मंत्री-सभाकी नवीन योजनाके अनुसार श्रीमहामंडलके प्रधान कार्यालयमें महामंडलके नये और पुराने रजिस्टरोंमें जितने संरक्षकों और सब श्रेणीके सभ्योंके नाम हैं उनके पास यह अंक भेजा जाता है। और उनकी सेवामें विशेष निवेदन यह है कि जो महाशय श्रीमहामण्डलको नियमित वार्षिक सहायता भेजते हैं उनकी सेवामें अगले त्रैमासिक अंक अवश्य भेजे जायेंगे। उन संरक्षकों, प्रतिनिधियों, सहायक सदस्यों एवं साधारण सभ्य महानुभवोंसे, जो वार्षिक चंदा नहीं भेजते हैं प्रार्थना है कि अपनी इस वर्ष की वार्षिक सहायता प्रधान कार्यालयमें भेज देनेकी कृपा करें, जिससे अगले अंक, जो विशेष उपयोगी होंगे सबकी सेवामें भेजे जा सकें, और धर्म-प्रचारके लिये अपने मित्रोंको महामण्डलके साधारण सदस्य बनानेके लिये उनसे इसी अंकमें छपे हुए सभ्यावेदन पत्र फार्म नं० ६० को भरवाकर कार्यालयमें भेजनेकी कृपा करें तथा इस प्रकार महामण्डलकी साधारण सभ्यसंख्या बढ़ा कर धर्म और यशके भागी बनें। इसी प्रकार जो हिन्दू गृहस्थ अपने घरके बालक और बालिकाओंको धर्मकी शिक्षा देना चाहें वे कृपया इस विशेषाङ्कमें छपे श्रीमहामण्डलके विश्वविद्यालयके सहयोगी सभ्यका फार्म नं० ११७ भरकर भेज देवें उनको फार्म में लिखी हुई पुस्तिकायें और मानपत्र भेज दिया जायगा।

जिनका पता परिवर्तित हो गया है और जो नियमित वार्षिक साधारण सभ्यका चन्दा १) नहीं भेजना चाहें उनसे विनीत निवेदन है कि वे सूचना भेजनेकी कृपा करें।

निवेदक—मंत्री, श्रीमहामण्डल कार्यालय, जगतगंज, बनारस।

---

## श्रीमहामंडलसे सम्बन्धित आर्यमहिलाओंकी संस्था।

श्रीभारतधर्ममहामण्डलकी सहयोगिनी रूपसे श्रीआर्यमहिला-हितकारिणी महापरिषद् नामक अखिल भारत-वर्षीय स्त्रियोंकी संस्था अलग काम करती है। उसका प्रधानकार्यालय श्रीमहामण्डल भवनमें ही स्थापित है। इस परिषद्के द्वारा 'आर्यमहिला' नामक मासिक पत्रिका प्रतिमास नियमित रूपसे प्रकाशित होती है। अनेक उपयोगी धर्मग्रन्थ भी प्रकाशित होते हैं। उक्त परिषद् द्वारा श्रीआर्यमहिला-महाविद्यालय अपने एक विशाल भवनमें स्थापित है। महाविद्यालयमें लड़कियोंका स्कूल, हाईस्कूल, नार्मलस्कूल नियमितरूपसे चलते हैं और श्रीमहामंडलके उपदेशकमहाविद्यालयके ढंग पर धर्म उपदेशिका और धर्मप्रचारिका तैयार करनेका भी एक अलग विभाग खोला जा रहा है।

# सूर्योदयका विज्ञापन विभाग ।

सूर्योदयका यह त्रैभाषिक विशेषाङ्क—संस्कृतभाषा, अंग्रेजीभाषा और हिन्दी भाषाका त्रैभाषिक पत्र-नियमितरूपसे प्रकाशित होकर मार्च, जून, सितंबर और दिसम्बर महीनेमें हिन्दुस्तान भरमें पहुँचा करेगा। हिन्दुस्तानके सब प्रान्तोंके वालिये मुल्क राजा महाराजाओं और अन्यान्य जमींदार राजा महाराजाओं और सेठ साहुकारों, सनातनधर्मियोंके विद्यालयों, पुस्तकालयों सनातनधर्मियोंकी धर्मसभाओं तथा हिन्दुस्तानके सब प्रान्तोंके श्रीभारतधर्ममहामंडलके सब श्रेणीके सभ्यों और अनेक हिन्दु गृहस्थोंको हर तीसरे महीने यह पत्र भेजा जायगा। इस कारण इसमें विज्ञापन छपवानेसे विज्ञापन दाताओंको कैसा लाभ पहुँच सकता है वे स्वयं अनुमान कर सकते हैं। श्रीभारतधर्ममहामंडल एक धार्मिक महासभा है, इस कारण उसमें व्यापार दृष्टिसे कोई काम नहीं होता है। अतः विज्ञापन छापनेका दर भी बहुत थोड़ा रक्खा गया है। विज्ञापनके लिए निम्नलिखित पते पर पत्राचार करें।

मैनेजर—सूर्य्योदय कार्यालय, महामंडल भवन, जगतगंज, बनारस।

# परलोकतत्त्व ।

( लेखिका—श्रीमती विद्यादेवीजी महोदया )

मनुष्य मर कर कहाँ जाता है? उसकी किस प्रकार गति होती है? पुनः इस मनुष्यलोकमें वह कैसे उत्पन्न होता है? स्वकृत कर्मोंका भोग उसे किस किस अवस्थामें करना पड़ता है? इत्यादि विषयोंका रहस्य यदि जानना हो तो इस परलोक तत्त्वको मंगा कर पढ़िये। शास्त्र तथा विज्ञानसे सिद्ध करके पुनर्जन्म तत्त्व बताया गया है। मूल्य ।।≈) मात्र। आर्य्यमहिला कार्यालय बनारससे मिलता है।

# चक्षु-चश्मा और चिकित्सा ।

नये नये डाक्टरों और चश्मेके दूकानदारोंकी बढ़तीके साथही आंखोंकी रक्षा की समस्या भी जटिल होती जा रही है। आंखकी रोशनी कैसे बनी रह सकती है इसका उपाय किसीसे पूछना आसान नहीं। अधिकतर डाक्टर यही सलाह देते हैं कि पहले आंखका इलाज कराइये, फिर चश्मा लीजियेगा। चश्मेके दूकानदारोंसे पूछिये तो जवाब मिलेगा कि चश्मा खरीद लीजिये, सब रोग आपसे आप दूर हो जायंगे, इसके सिवा और उपाय नहीं। अब किसकी बात मानी जाय? यद्यपि डाक्टर और चश्मा बेचनेवाले दोनों अपने अपने स्वार्थकी—अपना रोजगार बढ़ानेकी—बात कहते हैं तथापि ग्राहकोंके उपकारका ध्यान रखते हुए अपना रोजगार बढ़ाना ही सच्चा रोजगार है। पर सच्चे रोजगारी विरले होते हैं। लोगोंसे हमारी प्रार्थना है कि हमसे पूछें कि आंखका इलाज कहां अच्छा होता है और चश्मा कहां अच्छा मिलता है। हम दावेके साथ कहते हैं कि आप कभी धोखा न खायेंगे।

## सूर्योदयके नियम।

(१) प्रतिमास सूर्योदय संस्कृतभाषामें महीनेके अन्तिम सप्ताहमें प्रकाशित होता है।

( २ ) सब संख्या संस्कृतमें निकलती है, केवल त्रैमाषिक विशेषाङ्कमें अंग्रेजी और हिन्दी सम्मिलित रहती है।

( ३ ) सूर्योदयके संरक्षकोंके लिये शुल्क ५) ग्राहकोंके लिये ३) और असमर्थ छात्रवृन्द एवं पुस्तकालयोंसे वार्षिक शुल्क १) लिया जाता है, जिससे संस्कृत विद्याका विस्तार बढ़े।

( ४ ) त्रैभाषिक विशेषाङ्क बहुत अधिक संख्यामें छपता है, क्योंकि वह श्रीमहामण्डलके संरक्षकों सबश्रेणीके सभ्यों और धर्मसभाओंको विनामूल्य दिया जाता है।

( ५ ) सूर्योदयका त्रैभाषिक विशेषाङ्ककी अधिक संख्या निकलनेके कारण उसमें विज्ञापन दाताओंके लिये सुभीता है। और छपाईकी दर भी बहुत स्वल्प है।

मैनेजर—'सूर्योदय' महामण्डल भवन, जगतगञ्ज, बनारस।

# NOTICE.

## THE ALL-INDIA SANSKRIT AND SPIRITUAL UNIVERSITY

HEAD OFFICE:—*Mahamandal Buildings, Jagatganj, Benares.*

## OBJECT

No culture is complete unless it is based on religion. This University has been established by Sri Bharat Dharma Mahamandal for imparting religious education and spreading spiritual culture throughout the country. Different kinds of examination in Sanskrit, Hindi and English languages are held in schools, colleges, Pathshalas and Girl schools and in our special centres of the University every year in all Provinces of India.

## Rules of the B. D. C. (Bachelor of Dharmic Culture) Title Examination of the University.

No examination oral or written will be taken. The student has to write *in English* a religious thesis on the subject duly announced by the Board of Examination in the organ of the University and submit the same within the fixed period to the Head Office at Benares.

THE CONDITIONS TO BE FULFILLED BY THE INTENDING CANDIDATE.

(a) He should send in his application on the printed form No. 93 duly filled up with Rs. 2/- as his onrolment fee. The application form will be available free of charge from Head Office.

(b) The thesis should not be too lengthy. Even a short thesis covering 20 or 25 pages of a foolscap paper, if nicely written and containing profound thoughts, will be given due credit.

(c) The thesis should be very clearly typed on one side of the paper or legibly written.

(d) The thesis should be sent under registered cover, acknowledgment due, with a remittance of Rs. 10/- as examination fee.

(e) In sending the thesis in the above mentioned address the candidate should enclose two certificates to the effect that the thesis is his own production. The certificates should be one from the Principal of a college or Head Master of a school and the other from the officer-in-charge of the examining centre of the University or where there is no such centre, from a member of Shri Bharat Dharma Mahamandal.

MISCELLANEOUS.

(a) The subject of the thesis will be announced by the Head Office every year in the month of March. It has already been announced in the columns of the same. The thesis should be submitted to the Head Office by the end of September.

(b) These dates may be changed if necessity arises. Any change of this kind will be published in the organ of the University.

(c) The thesis will be the property of the University and will not be returned to the writer. Please apply to the Secretary.

Please cut here and send

Form No. 60.

# FORM OF APPLICATION

## FOR· GENERAL MEMBER

**To**

*The Secretary*

**SRI BHARAT DHARMA MAHAMANDAL.**

***Head Office—Jagatganj, Benares.***

Sir,

I agree fully with the rules relating to the General Members of Sri Bharat Dharma Mahamandal I intend to be a General Member of this national Association; kindly enlist me as such. I am sending Re. 1 ( Rupee one ) only as the subscription for the current year and will in future send Re. 1 per year in the Month of January, or you may be pleased to realise the same per V. P. Post.

I shall be obliged if you kindly send me the Membership Manpatra and the periodical Paper of the Association.

*Signature*

( *Name* )

( *Father's name* )

( *Full Address* )

---

( *Date* )

फार्म नं० ६०

श्रीविश्वनाथो जयति ।

श्रीभारतधर्ममहामण्डल के साधारणसभ्यका

# प्रवेशपत्र ।

श्रीमान् प्रधानाध्यक्ष महाशय,

**श्रीभारतधर्ममहामण्डल प्रधान कार्यालय,**

जगत्गंज, बनारस ।

महाशय !

अखिल भारतवर्षीय श्रीभारतधर्ममहामण्डलके नियमोंके साथ मेरी पूर्ण सहानुभूति है। मैं इस महासभाका साधारण सभ्य होना चाहता हूँ। कृपया मेरा नाम साधारण सभ्य-श्रेणीमें लिख लीजियेगा। मैं इस महासभाको यथानियम १) एक रुपया इस वर्षका चन्दा भेजता हूँ और भविष्य में प्रत्येक वर्ष भेजता रहूँगा। अथवा आप वी० पी० से वसूल कर लिया करें। कृपया साधारण सभ्यका मानपत्र और सामयिक पत्र भेजकर अनुगृहीत करें।

हस्ताक्षर

नाम

पिताका नाम

पूरा पता

ता०

*Form No. 117*

**The General Secretary**

# SHRI BHARAT DHARMA MAHAMANDAL

*JAGATGANJ, BENARES*

I have full sympathy with the aims and objects of the Mahamandal, the All-India Socio-religious Institution of the Sanatanists. I greatly appreciate the work of the All-India Spiritual and Sanskrit University and its Home Religious Culture Department for the training of boys and girls. As required by the rules of the said University, I shall be glad to impart Home Religious Culture in my family. In token thereof I gladly herewith remit one rupee as fellow-membership subscription. Kindly send the Membership certificate and tracts for the Religious Training of boys and girls.

Signature ______________________

Full name and address—

______________________

______________________

______________________

Date ______________

Please cut here and send

Reg. No. A 156

## श्रीमहामण्डलकी आशा।

अखिल भारतवर्षीय-श्रीभारतधर्म-महामण्डलकी प्रधान आशास्थल उसके साधारण सभ्य ( जेनरल मेम्बर ) हैं। प्रत्येक हिन्दू नर और नारी इसके साधारण सभ्य हो सकते हैं। उनको एक फार्म भरना पड़ता है और प्रतिवर्ष केवल १) चन्दा देना पड़ता है। प्रत्येक साधारण सभ्यको एक सुन्दर मानपत्र मिलता है। संस्कृत अंग्रेजी और हिन्दी भाषाका एक पत्र प्रति ३ महीनेमें अर्थात् सालमें चारबार उनको विना मूल्य मिलता है। वे श्रीमहामण्डलके अङ्ग बनकर उसके नियमानुसार सम्मति वगैरह भी देते और लाभ उठाते हैं। प्रत्येक धर्मानुरागी व्यक्तिके लिए १) साल चन्दा देना कोई भी बड़ी बात नहीं है। श्रीमहामण्डलके प्रत्येक सभ्य यदि श्रीमहामंडलको स्वजातीय सङ्गठन और उन्नतिका एक मात्र महासभा मानकर उसकी शक्ति बढ़ानेके लिए प्रत्येक वर्ष कमसे कम ५ नये मेम्बरोंका संग्रह कर दिया करें तो हिन्दुस्तान भरमें लाख दो लाख मेम्बर होना कोई बड़ी बात नही है। दूसरी ओर यदि लाख दो लाख मेम्बर श्रीमहामण्डलके हो जाँय तो श्रीमहामण्डलके सब कार्य विभाग अपने आप ही उन्नतिके साथ चलाये जा सकते हैं। किसीकी भी मुखापेक्षा करनेकी जरूरत नहीं हो सकती है। अतः सूर्योदयके पाठक महोदयोंकी कृपा-दृष्टि इस सुकौशलपूर्ण प्रस्तावपर पड़नी चाहिये। वे यदि महामण्डलके मेम्बर न हों तो उनको मेम्बर होना चाहिये और स्वधर्म स्वजाति एवं स्वदेशकी उन्नतिके नाते उनको महामण्डलकी मेम्बर संख्या बढ़ाना उचित है। मैनेजर, सूर्योदय, महामण्डल भवन, जगतगञ्ज, बनारस।

### The following Subject has been fixed for writing thesis for the B. D. C. (Bachelor of Dharmic (Culture) Title Examination of the year 1940:—

*"The course which the orthodox Sanatani Hindus should follow for preservation of their special creed and Culture during the present religious, social and political crisis."*

N. B.—Persons of both sexes wishing to appear in the B. D. C. Title examinations of our Sanskrit and Spiritual University will find the details of our creed and the rules of the B. D. C. Title examination in the columns of this trilingual issue. One Gold Medal and One Silver Medal will also be awarded to the deserving successful candidates this year.



Printed at the Shri Lakshmi Narayan Press, Jatanbar, Benares, and published at the Bharatdharma Mahamandal, Jagatganj, Benares, by Pt. A. P. Sharma.

पञ्चदशे वर्षे १५ ] चैत्रवैशाख-पूर्णिमयोः १९९७ अप्रैल मई १९४० [ १०-११ संख्या




रागद्वेषनिशाटनं विधुरयन् मोहं तमो नाशयन्
तामिस्रं जडवादकैरवकुलं ज्ञानत्विषा ग्लापयन् ।
विद्वत्कोकमशोकयन् नयसुधीरोलम्बमुन्मीलयन्
सञ्जातः सुमनोमनो मधुरयन् सर्वत्र "सूर्योदयः" ॥

---

Sanctioned by the Directors of Public Instruction United Provinces, Bombay Presidency and Sind for use in Schools and Colleges.

सम्पादकः—
त्यक्त-महामहोपाध्यायपदवीको
महामहाध्यापकः श्रीपञ्चानन-तर्करत्न-भट्टाचार्यः ।

सहकारि-सम्पादकः—
अवधेशप्रसादशर्मा द्विवेदः

उद्गम—स्थानम्—
श्रीभारतधर्ममहामण्डलम्, जगत्गंज, काशी ।

—:०:—

वार्षिकं मूल्यं मुद्रात्रयम् ।

संरक्षकेभ्यः ५) वहिर्भारतम् ६) छात्रेभ्यः पुस्तकालयेभ्यश्च ३)

## विषय-सूची ।



---

## श्रीरामदेव्या अलौकचमत्कृतिः ।

तदीयभाषणसंकीर्त्तनयोर्महता समादरेण प्रतिगृहं चर्चा चलतिस्म । इयं साक्षाद् दैवी विभूतिरिति सर्वेऽपि वाराणसेया जना विश्वसन्ति । अत्र विविधस्थानेषु श्रीरामदेव्याः सदुपदेशाः सङ्कीर्त्तनानि चाभवन् । श्रीमहामण्डलभवने एप्रिलमासस्य १२ तारिकातो दिनद्वयं श्रीरामदेव्या व्याख्यानं सङ्कीर्त्तनभ्याङ्कुतमभूत् । प्रतिदिनं सहस्राधिका जना आबालवृद्धाः सम्मिलिता अभवन् । भूयो भूयस्तस्या भाषणं श्रोतुमुत्कण्ठिता परमं ललायिता च दरीदृश्यते ।

सप्तदशतारिकायामेप्रिलमासस्य प्रभाते प्रसिद्ध आर्यमहिलामहाविद्यालयेऽपि श्रीरामदेव्या भाषणं सङ्कीर्त्तनमपि समपादि । तदाकर्ण्य निखिलमपि समुपस्थितं सहस्राधिकं महिलामण्डलं सातिशयं प्रसीदतिस्म । सर्वत्रैव यशोराशिरस्याः प्रतिपलं प्रतिगृहं च प्रसरति ।

# सूर्योदयः ।

पञ्चदशवर्षे १५ { चैत्रवैशाख-पूर्णिमयोः १९९७, अप्रैल मई १९४० । } १०-११ मी संख्या

## पुनर्जन्मवादः ।

गताङ्केऽस्माभिः पुनर्जन्मविषये वैदिकान्येव प्रमाणानि समुपन्यस्तानि । सम्प्रति उपनिषद्दर्शनाद्यन्यशास्त्रेभ्यस्तत्र प्रमाणानि संगृह्यन्ते । तथाहि—छान्दोग्योपनिषदि—

'तद्य इत्थं विदुः । ये चेमेऽरण्ये श्रद्धा तप इत्युपासते तेऽर्चिषमभिभवन्ति अर्चिषोऽहरह्न आपूर्य्यमाणपक्षमापूर्य्यमाणपक्षाद् यान् षडुदङ्ङेति मासान् तान् । मासेभ्यः संवत्सरं संवत्सरादादित्यमादित्याच्चन्द्रमसं चन्द्रमसो विद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एनान् ब्रह्म गमयति । एष देवयानः पन्था इति । अनया छान्दोग्यश्रुत्या पञ्चाग्निविद्याविदां गृहस्थानां वानप्रस्थानां परिब्राजकानां नैष्ठिकब्रह्मचारिणाञ्च अर्चिरादिमार्गेण लोकान्तरगत्या सत्यलोकावसानम् पुनर्जन्माभिधानम् । इति उत्तरायणमार्ग उच्यते । इष्टापूर्तजुषां गृहस्थानान्तु धूमादिमार्गेण लोकान्तरगत्या पुनर्जन्माभिधानम् मर्त्यलोकावसानम् । तथाहि—

'अथ य इमे ग्राम इष्टापूर्ते दत्तमित्युपासते ते धूममभिसम्भवन्ति धूमाद्रात्रिं रात्रेरपरपक्षमपरपक्षाद् यान् षड्दक्षिणैति मासान् तान्नैते संवत्सरमभिप्राप्नुवन्ति । मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकादाकाशमाकाशाच्चन्द्रमसमेष सोमो राजा तद्देवानामन्नं तं देवा भक्षयन्ति । तस्मिन् यावत्सम्पातमुषित्वाऽथनमेवाध्वानं पुनर्निवर्तन्ते । यथेतमाकाशमाकाशाद्वायुं वायुर्भूत्वा धूमो भवति । धूमो भूत्वाऽभ्रं भवत्यभ्रं भूत्वा मेघो भवति मेघो भूत्वा प्रवर्षति । इह व्रीहियवा ओषधिवनस्पतयः तिलमाषा इति जायन्तेऽतो वै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो योह्यन्नमत्ति यो रेतः सिञ्चति तद्भूय एव भवति । इति दक्षिणायनमार्गोऽभिधीयते । इत्येवं छान्दोग्ये उत्तर-दक्षिण—गत्यादिश्रुत्या मर्त्यलोकावसानं पुनर्जननमरणे उक्त्वा कर्मानुसारेण योनिप्रवेशमाह । तथाहि—"तद्य इह रमणीयचरणा अभ्याशो ह यत्ते रमणीयां योनिमापद्येरन

ब्राह्मणयोनिं वा क्षत्रिययोनिं वा वैश्ययोनिं वा । अथ य इह कपूयचरणा अभ्याशो- ह यत्ते कपूयां योनिमापद्येरन् श्वयोनिं वा शूकरयोनिं वा चण्डालयोनिं वा ।"

ये हि न श्रद्धातपोभागिनो नापि इष्टापूर्तसेविनस्ते हि भूयो भूयो निरन्तरं जनन- मरणे एवाप्नुवन्ति इति तेषां कृते तृतीयां गतिमाह ।

"अथैतयोः पथोर्न कतरेणचन तानीमानि क्षुद्राणि असकृदावर्तीनि भूतानि भवन्ति जायस्व म्रियस्वेत्येतत्तृतीयं स्थानं तेनासौ लोको न सम्पूर्य्यते तस्माज्जुगुप्सेत।

इति छान्दोग्योपनिषदि बहुशः पुनर्जन्मप्रामाण्यमुपलभ्यते इह विस्तरभया- न्नोपनिबध्यते ।

तत्र जन्मनि पूर्वसंस्कार एव हेतुर्भवति इत्यपि—

"तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते पूर्वप्रज्ञा च"

इत्युपनिषदैव समर्थ्यते । निरुक्तेऽपि स्फुटं जन्मान्तरव्यवस्था समुद्घोषिता दृश्यते । तथाहि—

"आहारा विविधा भुक्ताः पीता नानाविधाः स्तनाः
मातरो विविधा दृष्टाः पितरः सुहृदस्तथा ।
अवाङ्मुखः पीड्यमानो जन्तुश्चैव समन्वितः" (निरु० प्र० १३। ख० १९)

पतञ्जलिनापि मुनिना एवमेव संस्कारकारणका एव जात्यायुर्भोगा अभिधीयन्ते। तथाहि-

"सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः ।"
"क्लेशमूलः कर्माशयो दृष्टादृष्टजन्मवेदनीयः ।"

बहूनां मानवानामध्ययनधनार्जनादिकर्म्मणि प्रवृत्तानां फलपरिणामभेदे व्यासेन मुनिनाभिहितम् "समानमीहमानानाञ्चाधीयानानाञ्च केचिदर्थेन संयुज्यन्तेऽपरे न" इत्यादिना पूर्वार्जितसंस्कारभेदादेव फलभेदो भवतीति स्पष्टं मुनेरभिमतं प्रतीयते। अत्र बहुवक्तव्यस्यावकाश एव न विद्यते । आर्य्यमर्य्यादायान्तु पुनर्जन्मवादस्य डिण्डिमघोषो विद्यते । कठोपनिषदि नचिकेतोयमराजसंवादे महताऽऽडम्बरेण सर्वानेव लौकिकान् कामान्न्यक्कुर्वन्ती स्वयं श्रुतिर्भगवती—

येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्येऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके ।
एतद्विद्यामनुशिष्टस्त्वयाऽहं वराणामेष वरस्तृतीयः ॥

इति नचिकेतोमुखेन प्रश्नमुत्थाप्य सविस्तरं सभूमिकं जीवात्मनो मरणानन्तरमपि सत्तां समर्थयन्ती पुनर्जन्मविषये जागरूका दृश्यते । तथाहि 'हन्त त इदं प्रवक्ष्यामि गुह्यं ब्रह्म सनातनम् यथा च मरणं प्राप्य आत्मा भवति गौतम "योनिमन्ये प्रपद्यन्ते

शरीरत्वाय देहिनः स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति यथा कर्म यथा श्रुतम्" अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति ईशानं भूतभव्यस्य न ततो विजुगुप्सते एतद्वैतत्" इत्यादि।

तदेवमाप्तप्रामाण्यं स्वीकुर्वतां धीराणां कृते प्रमाणानीमानि। ये हि आप्तप्रमाणमनाद्रियन्ते तेषु अपि बौद्धजैनदर्शनेषु पुनर्जन्मनः समर्थनं विद्यते। बौद्धा हि वासनया जन्मान्तरं स्वीकुर्वन्तो वासनाक्षयेन निर्वाणमिच्छन्ति। कर्मबन्धनं तेऽपि समाद्रियन्ते। तथाहि—"कम्मना वत्तती लोको कम्मनावत्तती पजा कम्मनिबद्धना सत्तां रथस्साऽणीव यायतो।"

"कर्मणावर्तते लोको कर्मणा वर्तते प्रजा।
कर्मनिबन्धा सत्ता रथस्यारथीव जायते॥"

इति स्फुटमेव जन्मान्तरसत्तास्वीकृतिः बौद्धनये। जैननयेऽप्येवमेव जन्मान्तराङ्गीकृतिर्विद्यते। ते हि अलाबुदृष्टान्तेनात्मन ऊर्ध्वगमनमेव मुक्तिं मन्यन्ते। यथाहि मृल्लिप्तमलाबुफलं जले निमग्नमधस्तिष्ठति तदेव बिगलितमृत्तिकं सत् पुनर्जलोपरि आयाति तथैवात्मा कर्मबन्धनबद्धो देहादिप्रविष्टः संसरति। यदा च भोगेन कर्मभारं क्षपयित्वा लघुर्भवति तदा उपरि गत्वा आकाशलोकमाश्रित्य तिष्ठति। यस्य कृते त एवमाहुः।

गत्वा गत्वा निवर्तन्ते चन्द्रसूर्यादयो ग्रहाः।
अद्यापि न निवर्तन्ते त्वालोकाकाशमागताः॥

इत्थमवैदिकदर्शनेषु केवलं चार्वाकदर्शनं विहाय सर्वत्रैव पुनर्जन्मस्वीकृतिरस्ति। वैदिकदर्शनेषु तु सर्वत्रैव पुनर्जन्मसमर्थनं विद्यते। तत्र वैशेषिका नैयायिकाश्च सपरिकरं पुनर्जन्मवादं समर्थयन्ति। तथाहि "पुनरुत्पत्तिः प्रेत्यभावः" इति गौतमीयं सूत्रम्। अग्रेऽपि 'वीतराग जन्मादर्शनाद्' इत्यादिना सविस्तरं प्रपञ्चितम् पुनर्जन्मनिरूपणम्। योगदर्शनेऽपि "संस्कारसाक्षात्करणात् पूर्वजातिज्ञानम्" "अपरिग्रहस्थैर्ये जन्मकथन्तासम्बोधः" "स्वरसवाही विदुषोऽपि तथारूढोऽभिनिवेशः।" इत्यादि प्रत्यक्षत एव समर्थितं पुनर्जननम्। सांख्या अपि—

"पूर्वोत्पन्नमसक्तं नियतं महदादिसूक्ष्मपर्यन्तम्।
संसरति निरुपभोगं भावैरधिवासितं लिङ्गम्॥"

इत्यादिना लिङ्गशरीरानुगतस्यात्मनः संसरणं समर्थयन्ति। पूर्वमीमांसका हि यागादिकर्मणोऽपूर्वद्वारा फलदातृत्वं समर्थयन्त आत्मनि संस्कारकल्पनयैव तत्फलभोक्तृत्वमापादयन्तीति स्फुटं जन्मान्तरस्वीकारस्तन्नये। वेदान्तिनस्तु अत्र विषये सर्वाभ्यर्हितं स्थानमाश्रयन्ति। यतो हि तेषां वेदान्तदर्शने चतुर्थाध्याये सर्वाणि

सूत्राणि साक्षात् परम्परया वा आत्मनो जन्मान्तरसाधकान्येव सन्ति। तेषामेव प्रस्थानत्रयान्तर्गतानामुपनिषदां प्रमाणम् पूर्वं निदर्शितमेव । वेदान्तसूत्राणि च प्राधान्येन तत्रैव समन्वितान्येव। श्रीमद्भगवद्गीताया अपि प्रमाणान्यत्रोपन्यस्यन्ते । तथाहि—

"यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवेति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ॥"
"बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन ।
तान्यहं वेद सर्वाणि न त्वं वेत्थ परन्तप ॥"
"बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते ।" इत्यादि ।

महाभारतेऽपि युधिष्ठिरादिजन्मवृत्तान्ते बहुधा वर्णितं जन्मान्तरवादमुपलभामहे। तथाहि इन्द्रस्यैवात्मनो युधिष्ठिरार्जुनभीमनकुलसहदेवात्मनाऽविर्भावः। शच्याश्च द्रौपदीरूपेण पुनर्जन्म। अन्येषाञ्च बहूनां राज्ञां पूर्वजन्मकथा तत्र तत्र प्रसङ्गतो वर्णिता विद्यते। काव्यादिषु च सर्वत्रैव जन्मान्तरीयमितिवृत्तं वर्णितं दृश्यते। पुराणानि च जन्मान्तरकथासम्भृतान्येवेति तेषां प्रमाणानामुपन्यासेन तु महापुराणमेवान्यत् वर्णितं स्यादिति कियतां महाकवीनां वाक्यानि प्रमाणत्वेनोपन्यस्यन्ते। तथाहि—

**कालिदासः कुमारसम्भवे—**

सती सती योगविसृष्टदेहा तां जन्मने शैलवधूं प्रपेदे ।

**रघुवंशे सीतामुखेन स एव—**

साऽहं, तपः सूर्य्यनिविष्टदृष्टिरूर्ध्वं प्रसूतेश्चरितुं यतिष्ये ।
भूयो यथा मे जननान्तरेऽपि त्वमेव भर्ता न च विप्रयोगः ।

**भारविः किरातार्जुनीये—**

अभितस्तं पृथासूनुः स्नेहेन परितस्तरे,
अविज्ञातेऽपि बन्धौ हि बलात् प्रह्लादते मनः ।

**माघोऽपि शिशुपालवधकाव्ये—**

सती च योषित् प्रकृतिः सुनिश्चला पुमांसमभ्येति भवान्तरेष्वपि ।

**हर्षः नागानन्दे—**

भवे भवे तेन ममैव भूयात् परार्थहेतोः खलु धर्मलाभः ।

अन्ते च तत्रैव--

"समुत्पत्स्यामहे मातयस्यां यस्यां तनौ वयम्
तस्यां तस्यां प्रियसुते! माता भूयास्त्वमेव नः।"

इत्येवं सर्वाण्येव संस्कृतवाङ्मयानि पुनर्जन्मवादसिद्धान्तसम्भृतानि सन्ति, यस्य नास्ति विश्वासस्तं कोऽपि न बोधयितुमर्हति। उक्तञ्च मया पूर्वाङ्के 'ज्ञानलवदुर्विदग्धमित्यादि। अस्तु यदि पुनर्जन्मश्रद्धाजुषोऽनेनात्मज्ञानं दृढीकुर्वन्तो यथार्थमानवकर्मणि प्रवृत्ता लोकात्मकल्याणपरा मनागपि स्युस्तर्हि स्वानुरोधसाफल्यं मन्यमाना वयमपि कृतकृत्यमात्मानं मन्यामहे। पुनरपि कदाचित् प्रसङ्गतः किञ्चिदभिधास्यामः।

## राष्ट्रियमहासभा।

अस्मिन् वर्षे विहारप्रान्तीयप्रसिद्धनगर्य्याः पुष्पपुर्य्याः पार्श्वे 'रामगढ' नाम्नि ग्रामे गतमार्चमासस्य" ऊनविंशतितमतारिकातो दिनद्वयं यावत् राष्ट्रियमहासभायाः (काँग्रेस) विशालमधिवेशनञ्जातम्। तत्र विषयसमित्यां बहिर्विस्तृताधिवेशने चोभयत्रापि श्रीमतो गान्धिमहात्मन एव विजयः सञ्जात.। अन्येषां प्रतिवादिनां मध्ये पक्षद्वयमासीद्। एम० एन० रायमहोदयस्य पक्षीया यथाकथं वा भारतीयपूर्णस्वतन्त्रताभिलाषिण आसन्। हिंसया वा अहिंसया वा स्यात् भारतीया पूर्णस्वतन्त्रता ग्राह्येति। द्वितीयस्य साम्यवादिपक्षस्यायमभिप्राय आसीत् यद् झटित्येव सत्याग्रहप्रारम्भो विधेयो नात्र विलम्बावश्यकतेति।

अनयोरुभयोरपि पक्षयोः महान् पराजयो जातः। अङ्गुलिगण्यान्येव मतानि एषां पक्षे समागतानि। वस्तुतस्तु अनयोः पक्षयोः केऽपि समर्थयितारो नासन्नित्येव वक्तुमुचितम्। गान्धिमहात्मना च स्वीयं हृदयप्रकाशं मतमुदीरितम्। यद् "यदि अहिंसायां सूत्रकर्तने च येषां विश्वासो नास्ति ते बहिर्भूत्वा स्वयं सत्याग्रहान्दोलनं चालयन्तु नाहं तेषां नेतृत्वं कर्तुं पारये। यदि मम नेतृत्वमपेक्षितं चेत् तर्कुयन्त्रं गृहीत्वा मामनुसरन्तु। विनात्मसन्तोषमहं सत्याग्रहं न चालयिष्यामि। यदाहं देशं सत्याग्रहान्दोलनक्षमं द्रक्ष्यामि तदैव चालयिष्यामि नाहं केषाञ्चनानुरोधेनाग्रहेण भीत्या त्वरया वा सत्याग्रहं चालयिष्यामि इति" इति स्वमतमुदीरयतो गान्धि-

महात्मनोऽभिप्रायोऽस्माकं दृष्टौ साधु प्रतिभाति । सत्यपि दोषे मतभेदे च सेनापतेराज्ञापालनमेव सैन्यानां प्रधानं कर्म । यदा सैन्येषु सेनापतेरनुशासनपालनं सुव्यवस्थितं न भवति तदा कथम् सेनापतेर्विजयाशंसा स्यात् ? । कांग्रेस-सञ्चालकानां सदस्यानां महान् विजयः सम्प्रति सञ्जातो दृश्यते । सर्वतः प्रथमम् श्रीमतः मौलाना अबुलकलाम आजादमहोदयस्य राष्ट्रपतिनिर्वाचनेनैव दक्षिणपक्षीयानां विजयः । द्वितीयोऽयं विजयः सत्याग्रहसञ्चालननियमस्वीकृत्या सञ्जात इति परमप्रमोदास्पदमस्माकं देशस्य च विद्यते । इदानीं गान्धिवादानुयायिनामिदं प्रधानं कर्तव्यं विद्यते, यत् ते प्रतिग्रामं प्रतिनगरं तर्कुयन्त्रसञ्चालनविश्वस्तान् सत्याग्रहिणस्सैन्यसङ्घान् संगृह्णन्तु । स्वीयं संघटनं दृढतरं कृत्वा गान्धिमहोदयादेशानुसारं कार्यं कुर्वन्तु । ईश्वरे धर्म्मे च विश्वासेनैव सर्वं सिध्यती तिइत्यलं बहूक्त्येति विरम्यते ।

---

## श्रेष्ठिनां श्रीनिवासमहाभागानां वैकुण्ठलाभः ।

गतमार्चमासस्योनविंशतितमतारिकायां द्वादशवादनावसरे बम्बईनगरस्य प्रसिद्धश्रेष्ठिनः श्रीवेङ्कटेश्वरस्टीमयन्त्रालयाधिपतेः श्रेष्ठिप्रवर-क्षेमराजात्मजस्य श्रेष्ठिवर्य्यश्रीरङ्गनाथकनिष्ठभ्रातुः श्रीनिवासश्रेष्ठिनो लोकान्तरयात्राऽभूदिति वज्राघातश्रावं श्रुतमस्माभिः । के हि संस्कृतप्रणयिनः सन्ति ये स्वर्गीयश्रेष्ठिवर्यश्रीनिवासकुलपरिचिता न भवेयुः । इह भारते, नहि, नहि, अखिलेऽपि भूमण्डले संस्कृतज्ञानां गेहे श्रेष्ठिवर्यप्रतिष्ठापितश्रीवेङ्कटेश्वर-स्टीम-यन्त्रालयप्रकाशितसंस्कृतपुस्तकरत्नानि भविष्यन्ति । महोदारैरेभिः श्रेष्ठिभिः संस्कृतभाषाया हिन्दीभाषायामनुवादं विधाय समूलानुवादप्रकाशनादि विविधप्रकारम् आबालवृद्धं संस्कृतग्रन्थानां प्रचारं कृत्वा हिन्दुसंस्कृतिसंरक्षणं सनातनधर्मसंरक्षणञ्च यादृशमेभिः सम्पादितं तादृशं को वाऽन्यो विधास्यति विदधाति वेति नाधुना वयं पश्यामः । एषां महोदयानां हृदि संस्कृतज्ञपण्डितानां कियानादरः श्रद्धा वा आसीदिति तदीयसंस्कृतग्रन्थप्रकाशनप्रचारादिकृत्यैरेवानुमीयते । कोऽपि संस्कृतज्ञो विद्वान् किमपि संस्कृतग्रन्थरत्नं नूतनं निर्माय प्राक्तनं वा हिन्दीभाषयाऽनूद्य प्रकाशयितुं स्वर्गीयश्रेष्ठिवर्याणां पुरतो विज्ञापयति स्म चेत्तर्हि तदानीमेव ते तस्योत्साहवर्द्धनाय स्वीयां लाभहानिमविचार्य्यैव तदीयं ग्रन्थरत्नं स्वीययन्त्रालये स्वमूल्येन प्रकाशयन्तिस्म । इत्थमेव सहस्रशो ग्रन्थरत्नानि संस्कृतहिन्दीभाषयोरेभिः श्रेष्ठिभिः प्रकाशितानि सन्ति । किमेषां

श्रेष्ठिवर्य्याणां यशोगानं लेखिन्या भवितुमर्हति ? अहो ! श्रेष्ठिनामेषां संस्कृतहिन्दी-भाषाप्रचारप्रेम स्मारं स्मारमास्माकमात्मा सम्प्रति तदीयवियोग-दुःख-समुद्विग्नो नाग्रे लिखितुं किञ्चिच्छक्नोतीति। अधुना तद्वियोगदुःखिताः सर्वेऽपि वयं श्रीभारतधर्म-महामण्डलीयाः तदीयशोकसन्तप्तकुटुम्बेभ्यो हार्दिकीं समवेदनां प्रकटयन्तस्तदीयात्मनश्चिरशान्त्यै श्रीकाशीविश्वनाथमेवाभ्यर्थयामहे । [ स० सम्पादकः ]

---

## संगृहीत-समाचाराः ।

मुम्बई—गतमार्चमासस्य २-३-तिथौ माधवबागनामकस्थाने वैदिकराष्ट्र-शासनसंघस्य प्रथमं वार्षिकमधिवेशनं महता समारोहेण सह सम्पन्नम्। धर्म-राजनीति-समाजसम्बन्धिनो विविधाः प्रस्तावाः प्रस्तुता गृहीताश्च।

× × × × ×

खगड़ियायां गतफरवरीमासस्य २६-२७-२८-२९ तिथिषु खगड़ियास्थ सनातन-धर्मसभाया वार्षिकोत्सवोऽभूत्। अस्मिन् महोत्सवे म० म० श्रीगिरिधरशर्मचतुर्वेदाः श्रीमाधवाचार्यशास्त्रिणस्तथा अन्ये च व्याख्यातार उपस्थिता बभूवुः।

× × × × ×

हरिद्वारे। अप्रेलमासस्य १४ तारिकायां संयुक्तप्रान्तीयसनातनधर्मसभायाः वैशाखमेलावसरे बृहत् सनातनधर्मसम्मेलनमभूत् । प्रायशः सर्वेषां प्रान्तीय-प्रतिनिधीनां साधूनां सन्यासिनामुदासीनानाञ्च समुपस्थितिरासीत् । सभा-पतिपदं श्रीमहन्त श्रीलक्ष्मणदासमहोदयैः सुशोभितमभूत्। सम्मेलने पाकिस्तान-योजनाया विरोधार्थं दृढनिश्चयः कृतः। सिन्धुस्थितहिन्दूनामुपरि कृतस्य चात्या-चारस्य घोरनिन्दा कृता।

× × × × ×

नागपुरे विगतमार्चमासस्य २७-२८-२९-३०-३१ तारिकासु अ० भा० वर्णा-श्रमस्वराज्यसंघस्य द्वादशं वार्षिक-महाधिवेशनं महता समारोहेण सह सम्पन्नता-मगात्। एतेनैव सह सनातनिनेतृसम्मेलनं, गोरक्षणसम्मेलनं, अ० भा० स० ध० मारवाड़ीयुवकसम्मेलनं चेति बहूनि सम्मेलनानि बभूवुः। वर्णाश्रमस्वराज्य-सङ्घस्य प्रगतिशीलतासम्पादनाय विचारो जातः। सम्मेलनानां निम्नलिखिताः सभापतय आसन्।

वर्णाश्रम स्वराज्यसंघस्य श्रीवैजनाथ वाजोरिया एम० एल० ए० (केन्द्रिय) गोरक्षणसम्मेलनस्य, मारवाड़ी युवक सम्मेलनस्य च श्रीचिरञ्जीलाल लोयलका महाशयः। अग्रिमवर्षस्य कृते अमृतसर ( पञ्जाब ) नगरात् कलिकात्तातश्च निमन्त्रणं लब्धम्।

× × × × ×

गुना, ग्वालियरराज्ये अप्रेलमासस्य ७-८-९-१०-११ तारिकासु श्रीसनातनधर्मसभाया वार्षिकमधिवेशनं सुसम्पन्नम्। काशीस्थ-श्रीभारतधर्ममहामण्डलस्य महामहोपदेशकाः पण्डितगङ्गाविष्णुशास्त्रिणः श्रीमती पण्डिता श्रीमनोरमा बाई ( रतलाम ) तथान्ये च बहवः प्रवक्तारो निजधार्मिकप्रवचनैर्जनताया हृदयपटलेऽपूर्वं प्रभावं समुत्पादयामासुः। सनातनधर्मस्य सर्वेष्वपि प्रमुखविषयेषु व्याख्यानानि बभूवुः।

× × × × ×

बम्बई नगरे। गतमार्चमासस्य १६-१७ तारिकयोः माधववागनामके स्थाने जगद्गुरु-स्वामिश्रीदेवनाकाचार्यमहोदयानामध्यक्षत्वे सनातनधर्मरक्षकमण्डलस्य प्रथमवार्षिकमधिवेशनं सम्पन्नम्। हिन्दुस्तानीभाषाया मद्रासमन्दिर प्रवेशव्यवस्थायाश्च विरोधे प्रस्तावा उपस्थापिता गृहीताश्च।

× × × × ×

रामगढ़े। गतमार्चमासस्य द्वितीयसप्ताहे मौलाना अब्दुलकलामआजादमहोदयानां सभापतित्वे राष्ट्रियमहासभायाः ( कांग्रेस ) वार्षिकमधिवेशनं विविधसम्मेलनैः सह साधु सम्पन्नतामगात्। खादी प्रदर्शिनी समुद्घाटनं महात्मना गान्धिमहोदयेन सम्पादितम्।

अस्मिन्नेवावसरे रामगढ़ एव स्वागताध्यक्षश्रीस्वामिसहजानन्दसमायोजितं "समझौताविरोधिसम्मेलनं" श्रीसुभाषचन्द्रबोसमहोदयानामध्यक्षतायां सम्पन्नम्।

× × × × ×

काश्याम्। अप्रेलमासस्य २६ तारिकायां प्रसिद्धहिन्दुनेतॄणां डा० मुञ्जे महोदयानामागमने महती सभा जाता। मुञ्जेमहोदयस्य हिन्दूहितरक्षासम्बन्धे ओजस्वितापूर्णं भाषणमभूत् हिन्दूमहासभायाः सदस्यतास्वीकाराय च सर्वे हिन्दवो निवेदिताः।

